ॐ

१०८ मुनि क्षीरसागर जी महाराज प्रणीत

# आगमवाणी

## प्रथम भाग



प्रकाशक

बाबूलाल लम्बरदार

मा. फ. भोगचन्द्र ब्रजलाल चौक बाजार, भोपाल.

# विषय-सूची

नाम पाठ



## शुद्धि पत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्धि | शुद्धि |
|---|---|---|---|
| ६१ | ८ | नाना जीवों की | एक और नाना जीवों की |
| ६५ | १० | प्रमत्त संयत | प्रमत्त और अप्रमत्त |





अनेक ग्रन्थों के रचयिता और अनेक अतिशय
स्वपरबोधित, परमअध्यात्मयोगी, विद्यमानभोगपरिहारी,
दम्पतिमहाव्रतधारी, एकाविहारी, निरम्बरलिङ्गधारी,
महासाहित्यिक, महावाग्मी, महाकवि ] के
धारक परमपूज्य श्री १०८ महामुनि
क्षीरसागरजी महाराज।

---

# श्री १०८ मुनि क्षीरसागर जी महाराज का जीवन-वृत

आपका जन्म श्रावण कृष्णा ३ सं १९६० में रिठौरा ग्राम जिला मुरैना (ग्वालियर) में बरैया वंश में सौ० द्रौपदी बहिन के पश्चात हुआ था। आपका नाम बोहरे मोतीलालजी था। पिता का नाम बोहरे पन्नालालजी तथा माता का नाम कौशल्या बाई था। आपकी शिक्षा मुरैना जैन विद्यालय में केवल चौथी तक हुई और ११ वर्ष की अवस्था में आपका विवाह साह नन्दरामजी ना [ग्वालियर] की सुपुत्री मथुराने के साथ हो गया। लगभग ४० वर्ष की या तक आप पूर्ण धार्मिक मर्यादा सहित गृहस्थ जीवन करते रहे। आपका व्यवसाय कपड़े की दुकान तथा साहूकारी था। चिरन्जीलालजी, मुनेरीलालजी मलालजी, शंकरलालजी तथा अमृतलालजी आपके पांच सुपुत्र हैं। जो इस य ग्वालियर में कपड़े का व्यवसाय कर रहे हैं। विद्यालय में शिक्षा प्राप्त करते य ही आपके हृदय में विशेष धार्मिक अभिरुचि उत्पन्न हुई और स्वाध्याय, न, पूजन आदि आपके दैनिक नियम बन गये। बाल्य काल से ही आपकी प्रवृति व्यसनों से सर्वथा विमुख रही। प्रत्येक शास्त्र की समाप्ती पर आप कुछ न कुछ म अवश्य लेते थे। एक बार आपने एक महान नियम लिया कि पुत्र वधू के आते गृह त्याग दूंगा। गृहस्थ जीवन व्यतीत करते हुए भी आपका हृदय सदैव संसार विरक्त रहा। सांसारिक प्रलोभन आपकी पवित्र आत्मा को जरा भी विचलित न सके। दो पुत्रों की शादी होने के पश्चात उनकी छोटी अवस्था होने के कारण ३ वर्ष तक ७ वीं प्रतिमा धारण कर घर पर ही रहे। अन्त में संसार की नित्यता को देख कर अपने आत्म कल्याण की दृष्टि से आपने अपनी धर्म पत्नी हित क्षुल्लक अवस्था धारण की। इससे पूर्व आपने धर्म पत्नी सहित १ वर्ष तक सभी तीर्थों की यात्रा की। आपकी धर्म पत्नी पूज्य श्री क्षुल्लिका के नाम से यात हैं। ३ वर्ष तक क्षुल्लक अवस्था में रहने के पश्चात सम्वत २००७ में भोपाल पन्च कल्याणक प्रतिष्ठा के शुभ अवसर पर तप कल्याणक के दिन विशाल समुदाय की हर्ष ध्वनि के बीच आपने मुनि व्रत धारण किया। सांसारिक सुखों समस्त साधनों के होते हुए भी, पारिवारिक एवं आर्थिक दृष्टि से सम्पन्न होते हुए,

उनको ठुकरा कर आपने वर्तमान काल में एक महान आदर्श उपस्थित किया है।

अध्ययन की ओर आरम्भ से ही आपकी विशेष रुचि थी। विद्यालय छोड़ने के बाद भी आपने धार्मिक अध्ययन जारी रखा और समयसार प्रवचनसार जैसे महान ग्रंथों का अध्ययन किया। अध्यात्म वाणी जैसे महत्वपूर्ण ग्रन्थ की रचना आपके इसी अध्ययन और मनन का परिणाम है। संयम के साथ आध्यात्म विषय का इतना ज्ञान आपकी एक महान विशेषता है। धार्मिक एवं आध्यात्मिक विषय का अपूर्व ज्ञान होने के साथ २ आपका स्वभाव भी अत्यन्त शांत सरल एवं गम्भीर है। आपकी शैली अत्यन्त मधुर एवं प्रभावशाली है। आपका व्यक्तित्व इतना महान है कि दर्शन करते ही हृदय में अपूर्व शांति का अनुभव होने लगता है। इससे पूर्व आपने लगभग २० २५० आध्यात्मिक एवं महत्व पूर्ण शास्त्रों की रचना की है जिसमें अनेक जटिल विषयों का निर्णय किया है जो अभी तक अप्रकाशित हैं।

आप कभी भी अपने श्रोताओं को किसी मत को ग्रहण करने अथवा कुछ दान करने के लिये विवश नहीं करते। किन्तु आपका उपदेश इतना हृदयस्पर्शी होता है कि श्रोतागण स्वयमेव ही शक्ति अनुसार ग्रहण किये बिना नहीं रहते। आप लौकिक धार्मिक एवं सामाजिक झंझटों से सर्वथा विमुख रहते हैं आपका अधिकांश समय अध्ययन और मनन में ही व्यतीत होता है। समाज को आप जैसे मुनिराज पर महान गर्व है।

सिताबराय लखमीचन्द जैन,
भेलसा



# मूल्य जीवस्थानबोध

कारण निम्न लिखित दातार —

४००) प्रकाशक की ओर से।

१०१) सेठ राजमल जी
मालिक फर्म — चुन्नीलाल दौलतराम भोपाल।

१०१) सेठ तुलाराम जी हजारीलाल जी भोपाल।

१०१) सेठ मुरलीधरजी बापूलालजी जैसवाल जैन भोपाल।

७०३) कुल जोड़



## ❀ जीवस्थानदर्पण में भूल ❀

प्रेस की शिथिलता से यह ग्रन्थ दो वर्ष में छप कर तैयार हो पाया। और असावधानी के कारण जीवस्थानदर्पण में नपुंसक वेद व अपगत वेद छोड दिया है सो मूल ग्रन्थ से जानना चाहिये ज्ञानमार्गणा में मनपर्यय के साथ सयोग और अयोग का खाना बना दिया है। उसे काट कर ठीक कर लेना चाहिये।

# भूमिका

( चौर प्रमण )

भाव कथन इस ग्रन्थ में, द्रव्य कथन नहिं लेश ।
शब्द अर्थ कर भ्रम गहें, तिनके मति न विशेष ॥

इस ग्रन्थ का श्री जिनेश किनने किया—श्रीमद्धरसेनाचार्य के शिष्य श्री पुष्पदन्त और भूतबली ने । यह ग्रन्थ किस अनुयोग का विषय है ।

जिन मत में अनुयोग चार होते हैं—प्रथमानुयोग चरणानुयोग, करणानुयोग द्रव्यानुयोग । इनमें क्रमश प्रत्येक का हेतु श्रद्धान आचरण व्यवहार जीव का ज्ञान और पारमार्थिक जीव का ज्ञान कराना है । आदि के दो अनुयोगों में द्रव्य का और अन्त के दो में भाव का कथन है । किन्तु करणानुयोग में द्रव्य का नाम लेकर विधान किया जाता है कि ये द्रव्य के भाव हैं जबकि द्रव्यानुयोग, में उन भावों का निषेध किया जाता है कि ये द्रव्य के भाव नहीं हैं । उपर्युक्त अनुयोगों में से यह ग्रन्थ करणानुयोग का विषय है ।

इस ग्रन्थ का विषय क्या है ? मार्गणा और गुणस्थानों में स्थित जीवों की संख्या आदि का ज्ञान कराना ।

इनसे लाभ क्या है ? इससे यह लाभ है कि जो अज्ञानी 'तो में मो में रजत खम्भ में छाय रहो जग माहीं' इत्यादि जीवाजीव में भेद नहीं करते उनके बोधार्थ व्यवहार जीव के स्वरूप का निरूपण किया गया है । मार्गणा १४ होती है । इनमें द्रव्य ( आधार ) और भाव ( आधेय ) का भेद किया जावे तो जिस तरह भाव मार्गणा के १४ भेद होते हैं उसी तरह द्रव्य मार्गणा के भी १४ भेद हो सकते है ।

जैसे मनुष्यादि शरीर को गति, स्पर्शनादि इन्द्रिय के चिह्न को इन्द्रिय, त्रस स्थावर जीवों के शरीर को काय, द्रव्य मन आदि को योग और स्त्री आदि के बाह्य चिह्न वा स्त्री आदि वेद इत्यादि द्रव्य मार्गणा।

मनुष्यादि प्रकृति के उदय को गति, स्पर्शनादि के क्षयोपशम को इन्द्रिय, त्रस स्थावर कर्म के उदय को काय, भावमन आदि के क्षयोपशम को योग और स्त्री आदि के भाव को स्त्री आदि वेद इत्यादि भाव मार्गणा।

इन द्रव्य और भाव मार्गणाओं में सभी जगह समानता है किन्तु वेद मार्गणा में असमानता है जैसे स्त्री स्त्री में द्रव्य वेद तो समान ही होता है किन्तु भाव वेद किसी स्त्री के पुरुष वेद, स्त्री वेद, और नपुंसक वेद हो सकते हैं इत्यादि। यदि द्रव्य के आश्रित वर्णन किया जाता तो प्रत्येक भाव वेद तीन प्रकार के द्रव्य वेद के आश्रय पाई जाने वाला वेद मार्गणा का कथन तीन प्रकार के अतिरिक्त ६ प्रकार का करना पड़ता और उसकी संख्यादि का विस्तार भी उसी तरह करना पड़ता इससे निष्प्रयोजन ग्रन्थ को विस्तार होता। क्योंकि द्रव्य से संसार एवं परमार्थ नहीं होता किन्तु भाव से होता है इसलिये भाव का कथन किया गया है।

खुलासा तात्पर्य यह है—कि पांचवें गुणस्थान तक तीनों द्रव्य वेदों के आश्रित ३ ३ भाव वेद पाये जाते हैं लेकिन छठवें गुणस्थान से अन्त तक द्रव्य पुरुष के आश्रित ही तीनों भाव वेद पाये जाते हैं ऐसा आशय स्वयं निकलता है पर यहां द्रव्य वेद की अपेक्षा नहीं की गई।

# प्रकाशक और प्रकाशन परिचय

श्री बाबूलालजी मन्यरदार ( फर्म भोगचन्द्र ब्रजलाल ) भोपाल श्री जैन समाज के प्रमुख व्यक्तियों में से हैं। आप प्राय संसार के सभी विभूतियों से परिपूर्ण हैं। धार्मिक व सामाजिक कार्यों में विशेष रुचि रखते हैं। आपकी वृद्ध माता गंगाबाई जी को धर्म में प्रगाढ़ प्रेम है। अचानक माताजी नेत्र विहीन हो गई जिस से आप विशेष दु खी हुये और नत्र चिकित्सा योग्य न होते हुये भी मातृ प्रेम से प्रेरित होकर इन्दौर चिकित्सा हेतु ले गये। चिकित्सा से निराश होकर बड़वानी आदि सिद्ध क्षेत्रों की यात्रा कराके घर लौटे। इसी बीच में अनेक अतिशय के धारी श्री १०५ क्षुल्लक क्षीरसागर जी महाराज आध्यात्म वाणी के प्रफ संशोधनार्थ भोपाल पधारे। भोपाल समाज पर महाराज के सुमधुर व सरल प्रवचन द्वारा अपूर्व प्रभाव पड़ा यहां तक कि भगवान श्री नेमिनाथ स्वामी का विशाल मन्दिर जो दो साल से बगैर प्रतिष्ठा के था उसका पंच कल्याणक प्रतिष्ठा हुई उसी अवसर तप कल्याणक के समय विशाल जन समुदाय की हर्ष ध्वनि के बीच उक्त क्षुल्लक जी महाराज ने मुनिव्रत धारण किया। इस घटना से प्रेरित होकर जैन समाज ने भोपाल में ही चतुर्मास कराया व समाज ने प्रबन्ध हेतु एक समिति का निर्माण किया। उस समिति के मन्त्री श्री बाबूलाल जी नियुक्त हुये।

एक समय जब महाराज श्री धवल सिद्धान्त में विवाद ग्रस्त "संयद" शब्द का निर्णय कर रहे थे। उसे देख श्री बाबूलाल जी को अपनी माता जी के नेत्र विहीनता की याद आ गई। तब उन्होंने माता जी के दर्शनावरणी कर्म के क्षयोपशमार्थ इस ग्रन्थ को अपनी ओर से प्रकाशित कराया।

आप की ही सद् प्रेरणा के फलस्वरूप आज हमें सरल, स्पष्ट और संक्षेप रूप में इस आगमवाणी जैसे रहस्य एवं महत्व पूर्ण ग्रन्थ का अवलोकन करने का सौभाग्य प्राप्त हो रहा है।

सूरजमल जैन विशारद, भोपाल

# शब्द-कोष

अन्तमुहूर्त—आवली से ऊपर और २ घड़ी से एक समय कम काल को कहते हैं।

अतीत—१ भूत काल, २ बीता हुआ।

अनागत—१ भविष्य काल २ आने वाला।

अनादि अनन्त—१ आदि अन्त रहित २ जो कभी पूरा न हो।

अनादि सान्त—अनादि होकर भी अन्त सहित।

अनिन्द्रिय—१ इन्द्रिय रहित, २ ज्ञान जैसी।

अनिवृत्तिकरण—१ समान भाव, २ बादर कषाय के उदय की [illegible] ३ नौवें गुणस्थान का नाम।

अनुभय—सत्यासत्य रहित।

अपर्याप्त—१ अपूर्ण, २ शरीर पर्याप्ति की पूर्णता से रहित।

अपूर्वकरण—१ जो भाव पहिले कभी न भये हों २ अनोखे, ३ विचित्र।

अर्धपुद्गल परिवर्तन—असंख्यात कालवत्।

अवसर्पिणी—१ अपसर्पिणी, २ जिस काल में उत्तरोत्तर आयु आदि की हानि होती जाय ३ ह्रास युत, ४ हानि युत।

अवहार काल—१ अपहृत काल, २ पूरा काल।

असंयत सम्यग्दृष्टि—१ देश संयम सकल संयम से रहित सदाचारी, २ चतुर्थ गुणस्थानवर्ती ३ अव्रत सम्यग्दृष्टि।

आयाम—लम्बाई काल के समय का प्रमाण।

आवली—असंख्यात समय वाली संख्या।

उत्सर्पिणी—अवसर्पिणी से उलटा अर्थ।

उपर्युक्त—ऊपर कहा हुआ।

उपशान्त—१ इन्द्रिय निग्रह, जिसकी कषाय उपशम को प्राप्त हो चुकी है।

कर्मणकाययोग—१ कर्म योग, २ सब शरीरों की उत्पत्ति का कारण।

कोडाकोडाकोडी—करोड़ को चार करोड़ से गुणित संख्या।

कोडाकोडाकोडाकोडी—करोड़ को तीन बार करोड़ से गुणित संख्या।

गुणहानि—गुणाकार रूप हीन हीन द्रव्य जिसमें पाये जावें।

घन—लम्बाई, चौड़ाई और ऊंचाई में समान किसी संख्या को तीन बार परस्पर गुणित करने पर प्राप्त संख्या जैसे, ५×५×५=१२५।

जगप्रतर—जग श्रेणी का वर्ग।

जगश्रेणी—अद्धापल्य की अर्धच्छेद राशि के असंख्यातवें भाग मात्र घनांगुलों को रखकर व हें परस्पर गुणित करने पर प्राप्त राशि।

छेदोपस्थापना—पापों का प्रायश्चित लेकर पुन व्रत धारण करने को छेदोपस्थापना कहते हैं।

निर्वृत्त पर्याप्त—१ पूर्ण होने वाला, २ शरीर पर्याप्त पूर्ण होने वाला।

पर्याप्त—१ पूर्ण, २ शरीर पर्याप्त की पूर्णता सहित।

परिहार विशुद्धि—हिंसादिनिवृत्ति हिंसा रहित निर्मल प्रवृत्ति।

पल्य—४५ अंक प्रमाण संख्या को पल्य कहते हैं —

पल्यशत पृथक्त्व—तीन सौ पल्यों से अधिक व नौ सौ पल्यों से कम।

पूर्वकोटि—पूर्व को एक करोड़ से गुणा करने पर प्राप्त संख्या।

पूर्व—८४ पूर्वाङ्ग का एक पूर्व होता है।

पूर्वाङ्ग—८४ लाख वर्ष काल को पूर्वाङ्ग कहते हैं।

पूर्वकोटि पृथक्त्व—तीन पूर्व कोटियों से अधिक नौ पूर्वकोटियों से कम।

प्रतिपन्न—१ प्राप्त, २ स्थित

प्रतिभाग—१ भाजक २ भागहार।

मनुष्यनी—भाव स्त्री।

मार्गणा—१ जिनमें जीवों को खोजा जाय २ जिनसे जीव खोजे जाय।

मास पृथक्त्व—तीन मास से अधिक व नौ मास से कम।

यथाख्यात—मोहनीय उपशम अथवा क्षय की अवस्था।

योनिमती—तिर्यंचाणी।

रूपाधिक—एक अंक से अधिक।

लब्ध—प्राप्त हुआ।

लब्ध्यपर्याप्तक—१ अपर्याप्त, २ जिसकी पर्याप्ति पूर्ण न हो।

लोक नाली—त्रस नाली।

वर्ग—समान संख्याओं का गुणनफल।

वर्गमूल—विवक्षित संख्या जिसके वर्ग रूप हो जैसे २५ का ५।

वर्ष पृथक्त्व—तीन वर्ष से अधिक व नौ वर्ष से कम।

विग्रह गति—परभव गति।

विभंग ज्ञानी—कुअवधि।

विष्कम्भ सूची—गोला तल के बीच का विस्तार।

शतपृथक्त्व—तीन सौ से अधिक व नौ सौ से कम।

शलाकारूप—एक प्रकार का नाम, २, पद विशेष।

सचित—इकट्ठा।

संयतासंयत—१ कुछ संयम कुछ असंयम २ मिश्रित, ३ देश विरति।

सम्यग्मिथ्यादृष्टि—१ मिश्र २ समीचीन व मिथ्या श्रद्धान से मिश्रित।

सागर—१० कोड़ाकोड़ी पल्य का १ सागर।

सागरशत पृथक्त्व—तीन सौ सागर से अधिक व नौ सौ सागर से कम।

सादिसान्त—आदि अन्त सहित।

साधिक—कुछ अधिक।

सूच्यांगुल—अद्धापल्य की अर्धच्छेद राशि प्रमाण पल्यों को रखकर परस्पर गुणित करने पर प्राप्त संख्या।

सूक्ष्मसाम्परायिक—केवल सूक्ष्म लोभ का उदय।

---

# स्त्री-मुक्ति निषेध

इस भव परभव नहिं चहे जो धारे जिन धर्म।
फिर क्यों नारी लिंग को पृथक बताया भर्म ॥१॥

नारी चित्त में अधिक है, राग द्वेष भय ग्लान।
मायाचार विचित्र है, इससे क्यों न ज्ञान ॥ ॥

विषय भोग लज्जा अधिक चित्त विशुद्ध न गात।
होवे सहसा इन्हों के मासिक लोहू पात ॥ ॥

शिथिलाचरण स्वभावसे, शिथिला कहैं बखान।
इस कारण तिय भाव में, पुरुषार थ मत जान ॥४॥

नारि योनि कुच नाक में, कांख नाभि के थ न।
सूक्ष्म नर उत्पत्ति लखी, जिनवर केवल ज्ञान ॥५॥

इन एकहु विन दोष के, है न नारि जग पूर।
ढका शरीर न मनुज सम, इससे वस्त्र जरूर ॥६॥

कोई द न शुद्ध धर सूत्र पाठ युत होय।
घोर चरण आचरति यदि, तदपि न मुक्ता होय ॥७॥

इस कारणसे पृथक है वस्त्र सहित तिय भेष।
योग्य चरण युत अर्जिका कुलवय रूप विशेष ॥८॥

ाद —इन दोहों का आशय द्र य स्त्री स है।

---

# पर्याप्तापर्याप्त दर्पण

| नाम गति | मिथ्या॰ | सासादन | मिश्र | असंयत॰ | संयमासंयम | मत्त संय[illegible] |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सामान्य नारकी | पर्याप्ता पर्याप्त | पर्याप्त | पर्याप्त | पर्याप्ता पर्याप्त | × | × |
| प्रथम पृथ्वी | ,, | ,, | ,, | ,, | × | × |
| शेष पृथ्वी | ,, | ,, | ,, | पर्याप्त | × | × |
| सामान्य तिर्यंच | ,, | पर्याप्ता पर्याप्त | ,, | पर्याप्ता पर्याप्त | पर्याप्त | × |
| सामान्य पंचेन्द्रिय निवृत्ति तिर्यंच | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | × |
| योनिमती | ,, | ,, | ,, | पर्याप्त | ,, | × |
| सामान्य मनुष्य | | ,, | ,, | पर्याप्ता पर्याप्त | ,, | पर्याप्[illegible] |
| निवृत्ति पर्याप्त मनुष्य | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| भाव मनुष्यणी | ,, | ,, | ,, | पर्याप्त | ,, | ,, |
| सामान्य देव | | ,, | ,, | पर्याप्ता पर्याप्त | × | × |
| सौधर्म से ग्रैवेयक तक | ,, | ,, | ,, | | × | × |
| अनुदिश से अंत तक | × | × | × | ,, | × | × |
| भवनत्रिक और नरक देवी | पर्याप्ता पर्याप्त | पर्याप्ता पर्याप्त | पर्याप्ति | पर्याप्त | × | × |



॥ श्री परमात्मने नम ॥

श्री १०८ मुनि क्षीरसागरजी महाराज प्रणीत

# आगमवाणी.

## प्रथम भाग.

मंगलाचरण और ग्रंथ परिचय

सो० नमि के वीर जिनेश, धवला का आधार ले।
जीव थान उपदेश, भाषा मय श्रुत मे करूँ ॥

णमो अरिहंताण, णमो सिद्धाण, णमो आइरियाण
णमो उवज्झायाण णमो लोए सव्वसाहूण ॥१॥

जीवों के चौदह गुणस्थानों को जानने के लिये पहिले मार्गणा स्थान जानना चाहिये ॥२॥ वे कौन हैं ॥३॥ गति, इन्द्रिय, काय, योग, वेद, कषाय, ज्ञान, सयम, दर्शन, लेश्या, भव्यत्व, सम्यक्त्व, संज्ञी और आहार ये चौदह मार्गणा हैं ॥४॥

इन मार्गणाओं में चौदह गुण स्थान जानने के लिये आगे कहे गये आठ अधिकार समझना चाहिये ॥५॥ वे कौन हैं? ॥६॥ सद, सग्या, क्षेत्र, स्पर्शन, काल, अन्तर, भाव, अल्प बहुत्व ये आठ अधिकार हैं ॥७॥ सत् कथन, सामान्य और विशेष की अपेक्षा से दो प्रकार का है ॥८॥ सामान्य से मिथ्यादृष्टि जीव होते हैं ॥९॥ सासादन सम्यग्दृष्टि जीव होते हैं ॥१०॥ सम्यग्मिथ्यादृष्टि जीव होते हैं ॥११॥ असयत सम्यग्दृष्टि जीव होते हैं ॥१२॥ सयतासयतजीव होते हैं ॥१३॥ प्रमत्त सयत जीव होते हैं ॥१४॥ अप्रमत्त-सयत जीव होते हैं ॥१५॥ अपूर्वकरण चढ़ने वाले उपशामक और क्षपक जीव होते हैं ॥१६॥ अनिवृत्तिकरण चढ़ने वाले उपशामक और क्षपक जीव होते हैं ॥१७॥ सूक्ष्म सापरा-यिक चढ़ने वाले उपशामक और क्षपक जीव होते हैं ॥१८॥ उपशांत कषाय जीव होते हैं ॥१९॥ क्षीण-कषाय जीव होते हैं ॥२०॥ सयोग केवली जीव होते हैं ॥२१॥ अयोगकेवली जीव होते हैं ॥२२॥ सिद्ध जीव होते हैं ॥२३॥

इति सामान्य गुणस्थान कथन

विशेष गतिमार्गणा की अपेक्षा नरकगति, तिर्यंचगति, मनुष्य-गति देवगति और सिद्धगति होती है ॥२४॥ मिथ्यादृष्टि से लेकर असयत गुण स्थान तक नारकी होते हैं ॥२५॥ मिथ्या-दृष्टि से लेकर सयतासयत गुण स्थान तक तिर्यंच होते हैं

॥२६॥ मिथ्यादृष्टि से लेकर अयोगकेवली गुणस्थान तक मनुष्य होतेहैं ॥२७॥ मिथ्यादृष्टि से लेकर असयत गुणस्थान तक देव होते हैं ॥२८॥ एकेन्द्रिय से लेकर असैनी पचेन्द्रिय तक केवल तिर्यंच होते हैं ॥२६॥ सैनी मिथ्यादृष्टि से लेकर असयत गुणस्थान तक चारोंगति वाले होते हैं ॥३०॥ सयतासयत गुणस्थान में तिर्यंच और मनुष्य होते हैं ॥३१॥ आगे केवल मनुष्य होते हैं ॥३२॥

इति गति मार्गणा

इन्द्रिय मार्गणा की अपेक्षा एकेन्द्रिय, दोइन्द्रिय, तेइन्द्रिय, चौइन्द्रिय, पचेन्द्रिय और अनिन्द्रिय जीव होते हैं ॥३३॥ एकेन्द्रिय जीव दो प्रकार के होते हैं बादर और सूक्ष्म वे दोनों पर्याप्त और अपर्याप्त होते हैं ॥३४॥ दोइन्द्रिय से लेकर चौइन्द्रिय तक के जीव पर्याप्त और अपर्याप्त होते हैं॥३५॥ पचेन्द्रिय जीव दो प्रकार के होते हैं सैनी और असैनी वे दोनों पर्याप्त और अपर्याप्त होते हैं ॥३६॥ एकेन्द्री से लेकर असैनी पचेन्द्रिय तक मिथ्यादृष्टि नामक प्रथम गुणस्थान में ही होते हैं ॥३७॥ इन असैनी पचेन्द्रिय मिथ्यादृष्टि से लेकर अयोग केवली गुणस्थान तक पचेन्द्रिय जीव होते हैं॥३८॥ उनसे पर सिद्ध होते हैं ॥३६॥

इति इन्द्रिय मार्गणा

काय मार्गणा की अपेक्षा पृथ्वीकायिक, जलकायिक, अग्निकायिक, वायुकायिक, वनस्पतिकायिक, त्रसकायिक और काय

रहित जीव होते हैं ॥४०॥ पृथ्वीकायिक से लेकर वायुकायिक तक जीव दो प्रकार के होते हैं बादर और सूक्ष्म वे दोनों पर्याप्त और अपर्याप्त होते हैं ॥४१॥ वनस्पतिकायिक जीव दो प्रकार के होते हैं प्रत्येक शरीर और साधारण शरीर। प्रत्येक दो प्रकार के होते हैं पर्याप्त और अपर्याप्त। साधारण दो प्रकार के होते हैं बादर और सूक्ष्म ये दोनों पर्याप्त और अपर्याप्त होते हैं ॥४२॥ त्रसकायिक दो प्रकार के होते हैं पर्याप्त और अपर्याप्त ॥४३॥ पृथ्वीकायिक से लेकर वनस्पतिकायिक तक के जीव मिथ्यादृष्टि नामक प्रथम गुणस्थान में ही होते हैं ॥४४॥ दोइन्द्रिय से लेकर अयोगकेवली तक त्रस जीव होते हैं ॥४५॥ बादर एकेन्द्रिय से लेकर अयोगकेवली तक बादर कायिक जीव होते हैं ॥४६॥ उनसे परे सिद्ध होते हैं ॥४७॥

इति काय मार्गणा

योग मार्गणा की अपेक्षा मनोयोगी, वचनयोगी, काययोगी और अयोगी जीव होते हैं ॥४८॥ मनोयोग चार प्रकार का होता है सत्यमनोयोग, असत्यमनोयोग, उभयमनोयोग और अनुभयमनोयोग ॥४९॥ सत्यमनोयोग और अनुभयमनोयोग सैनी मिथ्यादृष्टि से लेकर सयोग केवली तक होते हैं ॥५०॥ असत्यमनोयोग और उभयमनोयोग सैनी मिथ्यादृष्टि से लेकर क्षीण कषाय तक होते हैं ॥५१॥ वचनयोग चार प्रकार का होता है, सत्यवचनयोग, असत्यवचनयोग, उभयवचनयोग,

और अनुभयवचनयोग ॥५२॥ अनुभयवचनयोग द्वीन्द्रिय से लेकर सयोग केवली तक होता है ॥५३॥ सत्यवचनयोग सैनी मिथ्यादृष्टि से लेकर सयोग केवली तक होता है ॥५४॥ असत्यवचनयोग और उभयवचनयोग, सैनी मिथ्यादृष्टि से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक होते हैं ॥५५॥ काययोग सात प्रकार का होता है—औदारिक, औदारिकमिश्र, वैक्रियक वैक्रियकमिश्र, आहारक, आहारकमिश्र और कार्माण ॥५६॥ तिर्यंच और मनुष्यों के औदारिक और औदारिकमिश्रकाययोग होता है ॥५७॥ देव और नारकियों के वैक्रियक, वैक्रियकमिश्र-काययोग होते हैं ॥५८॥ आहारक और आहारकमिश्र ऋद्धि-धारी मुनियों के होता है ॥५९॥ विग्रहगति वाले जीवों के तथा समुद्घात को प्राप्त केवली के कार्माणकाययोग होता है ॥६०॥ औदारिक और औदारिकमिश्र एकेन्द्रिय से लेकर सयोग केवली तक होता है ॥६१॥ वैक्रियक और वैक्रियक-मिश्र सैनी मिथ्यादृष्टि से लेकर असंयत गुणस्थान तक होता है ॥६२॥ आहारक और आहारकमिश्र एक प्रमत्त गुणस्थान में ही होता है ॥६३॥ कार्माणकाययोग एकेन्द्रिय से लेकर सयोग केवली तक होता है ॥६४॥ सैनी मिथ्यादृष्टि से लेकर सयोग केवली तक मनोयोग, वचनयोग और काययोग होता है ॥६५॥ द्वीन्द्रिय से लेकर असैनीपंचेन्द्रिय तक वचनयोग और काययोग होता है ॥६६॥ एकेन्द्रिय जीवों के काययोग

होता है ॥६८॥ काययोग पर्याप्तकों के और अपर्याप्तकों के होता है ॥६९॥ छह पर्याप्तियां और छह अपर्याप्तियां होती हैं ॥७०॥ वे सैनी मिथ्यादृष्टि, सासादन और असयत गुणस्थान में होती हैं ॥७१॥ पांच पर्याप्तियां और पांच अपर्याप्तियां होती हैं ॥७२॥ वे दोइन्द्रिय से लेकर असैनीपचेन्द्रिय तक होती हैं ॥७३॥ चार पर्याप्तियां और चार अपर्याप्तियां होती हैं ॥७४॥ वे एकेन्द्रिय जीवों के होती हैं ॥७५॥ औदारिककाययोग पर्याप्तकों के और औदारिकमिश्रकाययोग अपर्याप्तकों के होता है ॥७६॥ वैक्रियककाययोग पर्याप्तकों के और वैक्रियकमिश्रकाययोग अपर्याप्तकों के होता है ॥७७॥ आहारककाययोग पर्याप्तकों के और आहारकमिश्रकाययोग अपर्याप्तकों के होता है ॥७८॥ सामान्य से नारकी जीव मिथ्यादृष्टि और असयत गुणस्थान में पर्याप्त और अपर्याप्त होते हैं ॥७९॥ सासादन और सम्यग्मिथ्यादृष्टि गुणस्थान में नियम से पर्याप्त होते हैं ॥८०॥ इसी प्रकार प्रथम पृथ्वी में नारकी होते हैं ॥८१॥ दूसरी पृथ्वी से लेकर सातवीं पृथ्वी तक नारकी मिथ्यादृष्टि गुणस्थान में पर्याप्त और अपर्याप्त होते हैं ॥८२॥ सासादन सम्यग्मिथ्यादृष्टि और असयत गुणस्थान में नियम से पर्याप्त होते हैं ॥८३॥ सामान्य से तिर्यंच, मिथ्यादृष्टि, सासादन और असयत गुणस्थान में पर्याप्त और अपर्याप्त होते हैं ॥८४॥ सम्यग्मिथ्यादृष्टि और सयतासयतगुणस्थान में नियम से पर्याप्त होते हैं ॥८५॥

इसी प्रकार सामान्य पंचेन्द्रियतिर्यंच और निर्वृत्तिपर्याप्तपंचेन्द्रियतिर्यंच होते हैं ॥८६॥ योनिमती पंचेन्द्रियतिर्यंच-मिथ्यादृष्टि और सासादन गुणस्थान में पर्याप्त और अपर्याप्त होते हैं ॥८७॥ सम्यग्मिथ्यादृष्टि, असंयत और संयतासंयत गुणस्थान में नियम से पर्याप्त होते हैं ॥८८॥ सामान्य से मनुष्य मिथ्यादृष्टि, सासादन और असंयत गुणस्थान में पर्याप्त और अपर्याप्त होते हैं ॥८९॥ सम्यग्मिथ्यादृष्टि, संयतासंयत और सब संयत गुणस्थानों में नियम से पर्याप्त होते हैं ॥९०॥ इसी प्रकार निर्वृतिपर्याप्त मनुष्य होते हैं ॥९१॥ मनुष्य स्त्रियाँ मिथ्यादृष्टि और सासादन गुणस्थान में पर्याप्त और अपर्याप्त होती हैं ॥९२॥ सम्यग्मिथ्यादृष्टि, असंयत संयतासंयत और सब संयत गुण स्थानों में नियम से पर्याप्त होती हैं ॥९३॥ सामान्य से देव मिथ्यादृष्टि, सासादन और असंयत गुणस्थान में पर्याप्त और अपर्याप्त होते हैं ॥९४॥ सम्यग्मिथ्यादृष्टि गुणस्थान में नियम से पर्याप्त होते हैं ॥९५॥ भवनवासी, व्यंतर और ज्योतिषी देव और समस्त देवियां मिथ्यादृष्टि और सासादन गुणस्थान में पर्याप्त और अपर्याप्त होती हैं ॥९६॥ सम्यग्मिथ्यादृष्टि और असंयत गुणस्थान में नियम से पर्याप्त होती हैं ॥९७॥ सौधर्म स्वर्ग से लेकर ग्रैवेयक तक के देव मिथ्यादृष्टि, सासादन और असंयत गुणस्थान में पर्याप्त और अपर्याप्त होते हैं ॥९८॥ सम्यग्मिथ्यादृष्टि गुणस्थान में नियम से पर्याप्त होते हैं ॥९९॥ नव अनुदिशों से लेकर सर्वार्थसिद्धि तक

असंयत गुणस्थान में पर्याप्त और अपर्याप्त होते हैं ॥१००॥

इति योगमार्गणा

वेदमार्गणा से स्त्रीवेद, पुरुषवेद, नपुंसकवेद और वेद-रहित जीव होते हैं ॥१०१॥ स्त्रीवेद और पुरुषवेद वाले जीव असंज्ञी मिथ्यादृष्टि से लेकर अनिवृत्तिकरण गुणस्थान तक होते हैं ॥१०२॥ एकेन्द्रिय से लेकर अनिवृत्तिकरण गुण-स्थान तक नपुंसक वेद वाले होते हैं ॥१०३॥ आगे वेद रहित जीव होते हैं ॥१०४॥ नारकी जीव चारों ही गुणस्थानों में नपुंसक वेदी होते हैं ॥१०५॥ तिर्यंच एकेन्द्रिय से लेकर चौ इन्द्रिय तक नपुंसक वेदी होते हैं ॥१०६॥ असंज्ञी पंचेन्द्रिय से लेकर संयतासंयत गुणस्थान तक तीनों वेद वाले होते हैं ॥१०७॥ मनुष्य मिथ्यादृष्टि गुणस्थान से लेकर अनिवृत्तिकरण गुणस्थान तक तीनों वेद वाले होते हैं ॥१०८॥ आगे वेद रहित जीव होते हैं ॥१०९॥ देव चारों ही गुणस्थानों में स्त्रीवेद और पुरुष वेद वाले होते हैं ॥११०॥

इति वेद मार्गणा

कषायमार्गणा में क्रोधकषायी, मानकषायी, मायाकषायी, लोभकषायी और कषाय रहित जीव होते हैं ॥१११॥ एके-न्द्रिय से लेकर अनिवृत्तिकरण गुणस्थान तक क्रोधकषायी मानकषायी, मायाकषायी जीव होते हैं ॥११२॥ एकेन्द्रिय से लेकर सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थान तक लोभकषायी जीव होते हैं ॥११३॥ कषायरहित जीव उपशान्तकषाय से लेकर अयोगी

गुणस्थान तक होते हैं ॥११४॥

इति कषाय मार्गणा

ज्ञानमार्गणा की अपेक्षा कुमति, कुश्रुति, कुअवधि, मति, श्रुत, अवधि, मन पर्यय और केवल ज्ञान वाले जीव होते हैं ॥११५ एकेन्द्रिय से लेकर सासादन गुणस्थान तक कुमति, कुश्रुतज्ञान वाले होते हैं ॥११६॥ कुअवधिज्ञान सैनी मिथ्यादृष्टि और सासादन जीवों के होता है ॥११७॥ पर्याप्तकों के ही होता है अपर्याप्तकों के नहीं होते हैं ॥११८॥ सम्यग्मिथ्यादृष्टि गुणस्थान में आदि के तीनों ही ज्ञान कुमति, कुश्रुत और कुअवधि से मिश्रित होते हैं ॥११९॥ मति, श्रुत और अवधिज्ञानी असंयत से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक होते हैं ॥१२०॥ मन पर्यय ज्ञानीजीव प्रमत्तसंयत से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक होते हैं ॥१२१॥ केवलज्ञानीजीव सयोगकेवली अयोगकेवली और सिद्ध होते हैं ॥१२२॥

इति ज्ञानमार्गणा

संयम मार्गणा की अपेक्षा सामायिक, छेदोपस्थापना, परिहार-विशुद्धि, सूक्ष्मसांपराय, यथाख्यात, संयतासंयत और असंयत जीव होते हैं ॥१२३॥ संयत जीव प्रमत्त से लेकर अयोगकेवली गुणस्थान तक होते हैं ॥१२४॥ सामायिक और छेदोपस्थापना संयतजीव प्रमत्तसंयत से लेकर अनिवृत्तिकरण गुणस्थान तक होते हैं ॥१२५॥ परिहारविशुद्धि जीव प्रमत्त और अप्रमत्त गुणस्थान में होते हैं ॥१२६॥ सूक्ष्म सांपराय संयत जीव उप-

सूक्ष्म सांपराय गुणस्थान में ही होते हैं ॥१२७॥ यथाख्यात जीव उपशान्त कषाय से लेकर अयोगकेवली गुणस्थान तक होते हैं ॥१२८॥ संयतासंयत जीव एक संयतासंयत गुणस्थान में ही होते हैं ॥१२९॥ असंयतजीव एकेन्द्रिय से लेकर असंयत गुणस्थान तक होते हैं ॥१३०॥

इति संयम मार्गणा

दर्शनमार्गणा से चक्षुदर्शन, अचक्षुदर्शन, अवधिदर्शन और केवल दर्शन वाले जीव होते हैं ॥१३१॥ चक्षुदर्शन वाले जीव चौ इन्द्रिय से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक होते हैं ॥१३२॥ अचक्षुदर्शन वाले जीव एकेन्द्रिय से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक होते हैं ॥१३३॥ अवधिदर्शनवाले जीव असंयत से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक होते हैं ॥१३४ केवल-दर्शन वाले जीव सयोगकेवली, अयोगकेवली और सिद्ध होते हैं ॥॥१३५॥

इति दर्शन मार्गणा

लेश्यामार्गणा की अपेक्षा कृष्ण, नील, कापोत, पीत पद्म, शुक्ल लेश्यावाले और अलेश्यावाले जीव होते हैं ॥१३६॥ कृष्ण नील और कापोत लेश्यावाले जीव एकेन्द्रिय से लेकर असंयत गुणस्थान तक होते हैं ॥१३७॥ पीत और पद्मलेश्या वाले जीव सैनी मिथ्यादृष्टि से लेकर अप्रमत्त गुणस्थान तक होते हैं ॥१३८॥ शुक्ल लेश्यावाले जीव सैनी मिथ्यादृष्टि से लेकर सयोगकेवली गुणस्थान तक होते हैं ॥१३९॥ आगे लेश्या-

सहित जीव होते हैं ॥१४०॥

इति लेश्या मार्गणा

भव्यमार्गणा की अपेक्षा भव्य और अभव्य जीव होते हैं ॥१४१॥ भव्यजीव एकेन्द्रिय से लेकर अयोगिकेवली गुणस्थान तक होते हैं॥१४२॥ अभव्यजीव एकेन्द्रिय से लेकर संज्ञी मिथ्यादृष्टि गुणस्थान तक होते हैं १४३॥

इति भव्य मार्गणा

सम्यक्त्वमार्गणा की अपेक्षा क्षायिक, वेदक, उपशम, सासादन, सम्यग्मिथ्यादृष्टि और मिथ्यादृष्टि जीव होते हैं ॥१४४॥ क्षायिक सम्यग्दृष्टि जीव असंयत से लेकर अयोगकेवली गुणस्थान तक होते हैं ॥१४५॥ वेदकसम्यग्दृष्टि जीव असंयत से लेकर अप्रमत्त गुणस्थान तक होते हैं ॥१४६॥ उपशम सम्यग्दृष्टि जीव असंयत से लेकर उपशान्त कषाय गुणस्थान तक होते हैं ॥१४७॥ सासादनसम्यग्दृष्टि जीव एक सासादन गुणस्थान में ही होते हैं ॥१४८॥ सम्यग्मिथ्यादृष्टि जीव एक सम्यग्मिथ्यादृष्टि गुणस्थान में ही होते हैं ॥१४९॥ मिथ्यादृष्टि जीव एकेन्द्रिय से लेकर संज्ञी मिथ्यादृष्टि तक होते हैं ॥१५०॥ सामान्य से नारकी जीव असंयत गुणस्थान में क्षायिक वेदक और उपशमसम्यग्दृष्टि होते हैं ॥१५१॥ इसप्रकार प्रथम पृथ्वी में नारकी होते हैं ॥१५२॥ दूसरी पृथ्वी से लेकर सातवीं पृथ्वी तक नारकी जीव असंयत गुणस्थान में क्षायिकसम्यग्दृष्टि नहीं होते, शेष दो सम्यग-

दर्शनों से युक्त होते हैं ॥१५३॥ तिर्यंच असंयत गुणस्थान में क्षायिक वेदक और उपशम सम्यग्दृष्टि होते हैं ॥१५४॥ संयतासंयत गुणस्थान में क्षायिकसम्यग्दृष्टि नहीं होते हैं, शेष के दो सम्यग्दर्शनों से युक्त होते हैं ॥१५५॥ इसी प्रकार पंचेन्द्रिय तिर्यंच और पंचेन्द्रियनिर्वृत्तिपर्याप्ततिर्यंच होते हैं ॥१५६॥ योनिमती पंचेन्द्रिय तिर्यंच में असंयत और संयतासंयत गुणस्थान में क्षायिकसम्यग्दर्शन नहीं होता, शेष के दो सम्यग्दर्शनों से युक्त होते हैं ॥१५७॥ मनुष्य असंयत, संयतासंयत और संयत गुणस्थानों में क्षायिक वेदक और उपशम सम्यग्दृष्टि होते हैं ॥१५८॥ इसीप्रकार निर्वृत्ति पर्याप्त मनुष्य और मनुष्यनियों में भी जानना चाहिये ॥१५९॥ देव असंयत गुणस्थान में क्षायिक, वेदक और उपशम सम्यग्दृष्टि होते हैं ॥१६०॥ भवनवासी, व्यंतर और ज्योतिषी देव तथा समस्त देवियाँ असंयत गुणस्थान में क्षायिक सम्यग्दर्शन वाली नहीं होती हैं शेष के दो सम्यग्दर्शनों वाली होती हैं ॥१६१॥ सौधर्मस्वर्ग से लेकर सर्वार्थसिद्धि तक के देव असंयत गुणस्थान में क्षायिक वेदक और उपशम सम्यग्दृष्टि होते हैं ॥१६२॥

इति सम्यक्त्व मार्गणा

संज्ञी मार्गणा की अपेक्षा संज्ञी और असंज्ञी जीव होते हैं ॥१६३॥ संज्ञी जीव मिथ्यादृष्टि से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक होते हैं ॥१६४॥ असंज्ञी जीव एकेन्द्रिय से लेकर

असैनी पंचेन्द्रिय तक होते हैं ॥१६५॥ आहारक मार्गणा से आहारक और अनाहारक जीव होते हैं ॥१६६॥ आहारक जीव एकेन्द्रिय से लेकर सयोगकेवली गुणस्थान तक होते हैं ॥१६७॥ विग्रहगतिवाले जीव, समुद्घात केवली, अयोगकेवली और सिद्धजीव अनाहारक होते हैं ॥१६८॥

इति सत् अधिकार

## अथ संख्याधिकार

संख्या कथन सामान्य और विशेष की अपेक्षा से दो प्रकार है ॥१॥ सामान्य से मिथ्यादृष्टि जीव अनन्त हैं ॥२॥ काल की अपेक्षा अनंतानंत अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी के द्वारा पूरे नहीं होते ॥३॥ क्षेत्र की अपेक्षा अनन्तानन्त लोक प्रमाण है ॥४॥ उपर्युक्त तीनों प्रमाणों का ज्ञान ही भाव प्रमाण है ॥५॥ सासादन से लेकर संयतासंयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती पल्य के असंख्यातवें भाग मात्र हैं इन चार गुणस्थानों में प्रत्येक की अपेक्षा अन्तर्मुहूर्त से पल्य पूरा होता है ॥६॥ प्रमत्त जीव कोटि पृथक्त्व हैं ॥७॥ अप्रमत्त जीव संख्यात हैं ॥८॥ चारों गुणस्थानों के उपशमक जघन्य की अपेक्षा, एक या दो अथवा तीन और उत्कृष्ट रूप से चौवन होते हैं ॥९॥ काल की अपेक्षा संचित हुये सभी जीव संख्यात होते हैं ॥१०॥ चारों गुणस्थानों के क्षपक और अयोगिकेवली

जीव जघन्य अपेक्षा एक या दो अथवा तीन, और उत्कृष्ट रूप से एकसौ आठ होते हैं ॥११॥ काल की अपेक्षा संचित हुये संख्यात होते हैं ॥१२॥ सयोगिकेवली जीव जघन्य एक या दो अथवा तीन, और उत्कृष्ट रूप से एकसौ आठ होते हैं ॥१३॥ काल की अपेक्षा लक्ष पृथक्त्व होते हैं ॥१४॥

इति सामान्य कथन

विशेष गतिमार्गणा से नरकगति में सामान्य नारकियों में मिथ्यादृष्टि जीव असंख्यात हैं ॥१५॥ काल की अपेक्षा असंख्यातासंख्यात, अवसर्पिणियाँ और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥१६॥ क्षेत्र की अपेक्षा जगप्रतर के असंख्यातवें भागमात्र असंख्यात जगश्रेणी प्रमाण हैं। उन जगश्रेणियों की विष्कम्भसूची, सूच्यंगुल के प्रथम वर्गमूल को उसी के द्वितीय वर्गमूल से गुणित करने पर जितना लब्ध आवे उतनी है ॥१७॥ सासादन से लेकर असंयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में सामान्य कथन के समान हैं ॥१८॥ इसी प्रकार प्रथम पृथ्वी में नारक जीव राशि है ॥१९॥ दूसरी पृथ्वी से लेकर सातवीं पृथ्वी तक प्रत्येक पृथ्वी के नारकियों में मिथ्यादृष्टि जीव असंख्यात हैं ॥२०॥ काल की अपेक्षा असंख्यातासंख्यात अवसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥२१॥ क्षेत्र की अपेक्षा जगश्रेणी के असंख्यातवें भाग प्रमाण हैं। उस जगश्रेणी के असंख्यातवें भाग की जो श्रेणि है उसका आयाम असंख्यात कोटि योजन है, जिस असंख्या

कोटि योजन का प्रमाण, जगश्रेणी के सख्यात वर्गमूलों के परस्पर गुणा करने से जितना प्रमाण उत्पन्न हो उतना है ॥२२॥ सासादन से लेकर असंयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान मे पल्य के असख्यातवें भाग है ॥२३॥ तिर्यंच गति के सामान्यतिर्यंचो में मिथ्यादृष्टि से लेकर संयतासयत तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती सामान्य कथन के समान हैं ॥२४॥ सामान्य पचेन्द्रिय तिर्यञ्च मिथ्यादृष्टि जीव असख्यात हैं ॥२५॥ कालकी अपेक्षा असंख्यातासख्यात अपसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥२६॥ क्षेत्र की अपेक्षा देवों के अवहारकाल से असख्यात गुणेहीन काल से जगप्रतर पूरा होता है ॥२७॥ सासादान से लेकर सयतासयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में पल्य के असख्यातवें भाग हैं ॥२८॥ पचेन्द्रिय तिर्यंच पर्याप्त मिथ्यादृष्टि जीव असख्यात हैं॥२९॥ कालकी अपेक्षा असख्यातासख्यात अपसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥३०॥ क्षेत्र की अपेक्षा देव, अवहारकाल से सख्यातगुणे हीन काल में जगप्रतर पूरा होता है ॥३१॥ सासादन से लेकर सयतासयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती जीव पल्य के असख्यातवें भाग हैं ॥३२॥ पंचेन्द्रिय तिर्यंच योनिमतियों में मिथ्यादृष्टि जीव असख्यात हैं ॥३३॥ कालकी अपेक्षा असख्यातासख्यात अपसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥३४॥ क्षेत्र की अपेक्षा देवों के अवहारकाल से सख्यातगुणे काल से

जगमतर पूरा होता है ॥३५॥ सासादन से लेकर संयतासंयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में पल्य के असंख्यातवें भाग हैं ॥३६॥ पंचेन्द्रिय तिर्यंच अपर्याप्त जीव असंख्यात हैं ॥३७॥ काल की अपेक्षा असंख्यातासंख्यात अवसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों द्वारा पूरे होते हैं ॥३८॥ क्षेत्र की अपेक्षा देवों के अवहारकाल से असंख्यातगुणे हीन काल से जगमतर पूरा होता है ॥३९॥ सामान्य मनुष्यों में मिथ्यादृष्टि जीव असंख्यात हैं ॥४०॥ काल की अपेक्षा असंख्यातासंख्यात अवसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों द्वारा पूरे होते हैं ॥४१॥ क्षेत्र की अपेक्षा जगश्रेणी के असंख्यातवें भागप्रमाण हैं, उस श्रेणी का आयाम असंख्यात कोटि योजन है। सूच्यंगुल के प्रथम वर्गमूल को सूच्यंगुल के तृतीय वर्गमूल से गुणित करके जो लब्ध आवे उसे शलाकारूप से स्थापित करके रूपाधिक जगश्रेणी पूरी होती है ॥४२॥ सासादन से लेकर संयतासंयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में संख्यात हैं ॥४३॥ प्रमत्त से लेकर अयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में संख्यात हैं ॥४४॥ मनुष्य पर्याप्तों में मिथ्यादृष्टि मनुष्य कोड़ाकोड़ाकोड़ि के ऊपर कोड़ाकोड़ाकोड़ाकोड़ि के नीचे छह वर्गों के ऊपर और सात वर्ग के नीचे हैं ॥४५॥ सासादन से लेकर संयतासंयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में संख्यात हैं ॥४६॥ प्रमत्त से लेकर अयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में संख्यात हैं ॥४७॥ मनुष्यनियों में मिथ्यादृष्टि

तीन कोड़ाकोड़ाकोड़ी के ऊपर और कोड़ाकोड़ाकोड़ाकोड़ी के नीचे छठवें वर्ग के ऊपर और सातवें वर्ग के नीचे मध्य की संख्या-प्रमाण है ॥४८॥ सासादन से लेकर अयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में जीव संख्यात हैं ॥४९॥ लब्ध्यपर्याप्त मनुष्य असंख्यात हैं ॥५०॥ कालकी अपेक्षा असंख्यातासंख्यात अपसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥५१॥ क्षेत्र की अपेक्षा जगश्रेणी के असंख्यातवें भागप्रमाण हैं। उस जगश्रेणी के असंख्यातवें भागरूप श्रेणी का आयाम असंख्यात करोड़ योजन है। सूच्यंगुल के तृतीय वर्गमूल गुणित प्रथम वर्गमूल को शलाकारूप से स्थापित करके रूपाधिक जगश्रेणी पूरी होती है ॥५२॥ देवगति प्रतिपन्न सामान्य देवों में मिथ्यादृष्टि जीव असंख्यात हैं ॥५३॥ काल की अपेक्षा असंख्याता-संख्यात अपसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥५४॥ क्षेत्र की अपेक्षा जगत्प्रतर के दो सौ छप्पन अंगुलों के वर्गरूप प्रतिभाग से देव राशि आती है ॥५५॥ सासादन, सम्यग्मिथ्यादृष्टि और असंयत सम्यग्दृष्टि पल्य के असंख्यातवें भाग हैं। ॥५६॥ भवनवासी देवों में मिथ्यादृष्टि जीव असंख्यात हैं ॥५७॥ कालकी अपेक्षा असंख्यातासंख्यात अपसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥५८॥ क्षेत्र की अपेक्षा असंख्यात जगश्रेणी प्रमाण हैं जो असंख्यात जगश्रेणियां जगत्प्रतर के असंख्यातवें भागप्रमाण हैं उन असंख्यात जगश्रेणियों की विष्कम्भसूची, सूच्यंगुल को सूच्यंगुल

के प्रथम वर्गमूल से गुणित करके जो लब्ध आवे, उतनी है ॥५९॥ सासादन, सम्यग्मिथ्यादृष्टि और असंयत सम्यग्दृष्टि सामान्य प्रथम के समान हैं ॥६०॥ व्यन्तर देव मिथ्यादृष्टि जीव असंख्यात हैं ॥६१॥ कालकी अपेक्षा असंख्यातासंख्यात अवसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों द्वारा पूरे होते हैं ॥६२॥ क्षेत्र की अपेक्षा जगप्रतर के संख्यात सौ योजनों के वर्गरूप प्रतिभाग से राशि आती है ॥६३॥ सासादन, सम्यग्मिथ्यादृष्टि और असंयत सम्यग्दृष्टि पल्य के असंख्यातवें भाग हैं ॥६४॥ ज्योतिषी देवों की संख्या सामान्य देवों की संख्या से कुछ कम है ॥६५॥ सौधर्म और ऐशान कल्पवासी देवों में मिथ्यादृष्टि जीव असंख्यात हैं ॥६६॥ कालकी अपेक्षा असंख्यातासंख्यात अवसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों द्वारा पूरे होते हैं ॥६७॥ क्षेत्र की अपेक्षा असंख्यात जगश्रेणी प्रमाण हैं। जो असंख्यात जगश्रेणियों का प्रमाण जगप्रतर के असंख्यातवें भाग है उन असंख्यात जगश्रेणियों की विष्कम्भसूची सूच्यंगुल के द्वितीय वर्गमूल को तृतीय वर्गमूल से गुणा करने पर जितना लब्ध आवे, उतनी है ॥६८॥ सासादन, सम्यग्मिथ्यादृष्टि, और असंयत सम्यग्दृष्टि पल्य के असंख्यातवें भाग हैं ॥६९॥ सनत्कुमार से लेकर सहस्रार तक के कल्पवासी देव सातवीं पृथ्वी के नारकियों के समान हैं ॥७०॥ आनत से लेकर नव ग्रैवेयक तक विमानवासी देवों में मिथ्यादृष्टि से लेकर असंयत गुणस्थान तक प्रत्येक

गुणस्थान में पल्य के असख्यातवें भाग हैं। इन उपर्युक्त जीवराशियों के द्वारा अन्तर्मुहूर्त से पल्य पूरा होता है ॥७१॥ अनुदिश विमान से लेकर अपराजित विमान तक असंयत सम्यग्दृष्टि देव पल्य के असख्यातवें भाग हैं। इन उपर्युक्त जीवराशियों के द्वारा अन्तर्मुहूर्त से पल्य पूरा होता है ॥७२॥ सर्वार्थसिद्धि विमानवासी देव सख्यात हैं ॥७३॥

इति गतिमार्गणा

इन्द्रियमार्गणा से सर्वप्रकार के एकेन्द्रिय जीव अनन्त हैं ॥७४॥ कालकी अपेक्षा अनन्तानन्त अपसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे नहीं होते है ॥७५॥ क्षेत्र की अपेक्षा अनन्तानन्त लोकप्रमाण हैं ॥७६॥ द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, और चतुरिन्द्रिय जीव तथा उन्हीं के पर्याप्त अपर्याप्त जीव असख्यात हैं ॥७७॥ काल-की अपेक्षा असख्यात अपसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥७८॥ क्षेत्र की अपेक्षा सूच्यगुल के असख्यातवें भाग के वर्गरूप प्रतिभाग से जगप्रतर पूरा होता है पर्याप्तों से सूच्यगुल के असख्यातवें भाग के वर्गरूप प्रतिभाग से और अपर्याप्तों से सूच्यगुल के असख्यातवें भाग के वर्गरूप प्रतिभाग से जगप्रतर पूरा होता है ॥७९॥ सामान्य पचेन्द्रिय और पचेन्द्रिय पर्याप्त मिथ्यादृष्टि असख्यात हैं ॥८०॥ कालकी अपेक्षा असख्यातासख्यात अपसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥८१॥ क्षेत्र की अपेक्षा सूच्यगुल के असख्यातवें भाग के वर्ग-रूप प्रतिभाग से और सूच्यगुल के सख्यातवें भाग के वर्गरूप

प्रतिभाग से जगप्रतर पूरा होता है ॥८२॥ सासादन से लेकर अयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में द्रव्य से असंख्यातवें भाग हैं ॥८३॥ पंचेन्द्रिय अपर्याप्त जीव असंख्यात हैं ॥८४॥ कालकी अपेक्षा असंख्यातासंख्यात अवसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥८५॥ क्षेत्र की अपेक्षा सूच्यंगुल के असंख्यातवें भाग के वर्गरूप प्रतिभाग से जगप्रतर पूरा होता है ॥८६॥

इति इन्द्रियमार्गणा

सामान्य पृथ्वी, अप, तेज, और वायु, तथा पृथ्वी, अप, तेज, वायु, और प्रत्येक वनस्पतिकाय के बादर अपर्याप्त जीव तथा पृथ्वी, अप, तेज, वायु, के सूक्ष्म पर्याप्त अपर्याप्त जीव असंख्यात लोकप्रमाण हैं ॥८७॥ पृथ्वी अप और प्रत्येक वनस्पति के बादर पर्याप्त जीव असंख्यात हैं ॥८८॥ काल की अपेक्षा असंख्यातासंख्यात अवसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥८९॥ क्षेत्र की अपेक्षा सूच्यंगुल के असंख्यातवें भाग के वर्गरूप प्रतिभाग से जगप्रतर पूरा होता है ॥९०॥ बादर तेजस्कायिक पर्याप्त जीव असंख्यात हैं। यह असंख्यातरूप प्रमाण असंख्यात आवलियों के वर्गरूप है जो आवली के घन के भीतर आता है ॥९१॥ बादर वायुकायिक पर्याप्त जीव असंख्यात हैं ॥९२॥ काल की अपेक्षा असंख्यातासंख्यात अवसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥९३॥ क्षेत्र की अपेक्षा असंख्यात जग

प्रतरप्रमाण है, जो असंख्यात जगप्रतरप्रमाण लोक के संख्यातवें भाग है ॥९४॥ वनस्पतिकाय और निगोद बादर सूक्ष्म के पर्याप्त अपर्याप्त जीव अनन्त है ॥९५॥ काल की अपेक्षा अनन्तानन्त अवसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे नहीं होते है ॥९६॥ क्षेत्र की अपेक्षा अनन्तानन्त लोक प्रमाण हैं ॥९७॥ सामान्य त्रसकायिक और त्रसकायिकपर्याप्तों में मिथ्यादृष्टि जीव असंख्यात है ॥९८॥ काल की अपेक्षा असंख्यातासंख्यात अवसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥९९॥ क्षेत्र की अपेक्षा सूच्यंगुल के असंख्यातवें भाग के वर्गरूप प्रतिभाग से और सूच्यंगुल के संख्यातवें भाग के वर्गरूप प्रतिभाग से जगप्रतर पूरा होता है ॥१००॥ सासादन से लेकर अयोगि-केवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में सामान्य कथन के समान है ॥१०१॥ त्रसकायिक लब्ध्यपर्याप्त जीवों का प्रमाण असंख्यात है ॥१०२॥

इति कायमार्गणा

योगमार्गणा से सब मनोयोगियों और तीन वचनयोगियों में मिथ्यादृष्टिजीव असंख्यात है ॥१०३॥ सासादन से लेकर संयतासंयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में, पल्य के असंख्यातवें भाग है ॥१०४॥ प्रमत्त से लेकर सयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में संख्यात है ॥१०५॥ सामान्य वचनयोगियों और अनुभय वचनयोगियों में मिथ्यादृष्टि जीव असंख्यात है ॥१०६॥ कालकी अपेक्षा असंख्याता-

मरयात अपसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूर होते हैं ॥१०७॥ क्षेत्र की अपेक्षा अगुल के सख्यातवें भाग के वर्गरूप प्रतिभागसे जगमतर पूरा होता है ॥१०८॥ सासादन आदि अप्रमत्त गुणस्थानवर्ती सासादन आदि मनोयोगराशि के सामान है ॥१०९॥ सामान्य काययोगियों म और औदारिक काययोगियों मे मिथ्यादृष्टि जीव सामान्य कथन के समान है ॥११०॥ सासादन से लेकर सयोगिकेवली गुणस्थानतक मनोयोगियों के समान हैं ॥१११॥ औदारिक मिश्रकाययोगियों में मिथ्यादृष्टि जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥११२॥ सासादन सामान्य कथन के समान हैं ॥११३॥ असयत और सयोगिकेवली सख्यात हैं ॥११४॥ वैक्रियक काययोगियों मे मिथ्यादृष्टि जीव देवों से सख्यातवें भाग कम हैं ॥११५॥ सासादन, सम्यग्मिथ्यादृष्टि और असयत वैक्रियक काययोगी जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥११६॥ वैक्रियकमिश्र काययोगियों में मिथ्यादृष्टि जीव देवों से सख्यातवें भाग हैं ॥११७॥ सासादन और असंयत सामान्य कथन के समान हैं ॥११८॥ आहारककाययोगियों म प्रमत्तसयत जीव चौवन हैं ॥११९॥ आहारकमिश्र काययोगियों में प्रमत्तसंयत जीव सख्यात हैं ॥१२०॥ कार्माणकाययोगियों में मिथ्यादृष्टि जीव सामान्य कथन के समान है ॥१२१॥ सासादन और असयत कार्माणकाययोगी जीव पल्य के असंख्यातवें भाग है ॥१२२॥ सयोगीकेवली कार्माणकाययोगी जीव सख्यात है ॥१२३॥

इति योगमार्गणा

वेदमार्गणा से स्त्रीवेदियों में मिथ्यादृष्टि जीव असंख्यात हैं ॥१२४॥ सासादन से लेकर संयतासंयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में पल्य के असंख्यातवें भाग हैं ॥१२५॥ प्रमत्त से लेकर अनिवृत्तिकरण उपशमक और क्षपक गुणस्थान तक के जीव संख्यात हैं ॥१२६॥ पुरुषवेदियों में मिथ्यादृष्टि जीव असंख्यात हैं ॥१२७॥ सासादन से लेकर अनिवृत्तिकरण उपशमक और क्षपक तक के जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१२८॥ नपुंसकवेदियों में मिथ्यादृष्टि से लेकर संयतासंयत गुणस्थान तक सामान्य कथन के समान हैं ॥१२९॥ प्रमत्त से लेकर अनिवृत्तिकरण उपशमक और क्षपक गुणस्थान तक के जीव संख्यात हैं ॥१३०॥ अपगतवेदियों में तीन गुणस्थानवर्ती उपशमक जीव प्रवेश से एक, दो या तीन और उत्कृष्टरूप से चौवन हैं ॥१३१॥ काल की अपेक्षा उपशामक संख्यात हैं ॥१३२॥ तीन गुणस्थानवर्ती क्षपक और अयोगिकेवली जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१३३॥ सयोगकेवली जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१३४॥

इति वेदमार्गणा

कषायमार्गणा से क्रोधकषायी, मानकषायी, मायाकषायी और लोभकषायी जीवों में मिथ्यादृष्टि से लेकर संयतासंयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१३५॥ प्रमत्त से लेकर अनिवृत्तिकरण गुणस्थान तक

सख्यात हैं ॥१३६॥ इतना विशेष है कि लोभकषायी जीवों में सूक्ष्मसांपरायक उपशमक और क्षपक जीव सामान्यकथन के समान हैं ॥१३७॥ कषायरहित जीवों में उपशान्तकषाय जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१३८॥ क्षीणकषाय और अयोगिकेवली सामान्यकथन के समान हैं ॥१३९॥ सयोग केवली सामान्यकथन के समान हैं ॥१४०॥

इति कषायमार्गणा ॥

ज्ञानमार्गणा से मत्यज्ञानी और श्रुताज्ञानी जीवों में मिथ्यादृष्टि और सासादन जीव सामान्यकथन के समान हैं ॥१४१॥ विभंगज्ञानियों में मिथ्यादृष्टि जीव देवों से कुछ अधिक हैं ॥१४२॥ सासादन जीव पल्य के असंख्यातवें भाग प्रमाण हैं ॥१४३॥ मतिज्ञानी, श्रुतज्ञानी, और अवधिज्ञानी जीवों में असंयत से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानों में जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१४४॥ इतना विशेष है कि अवधिज्ञानियों में प्रमत्त से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानों में जीव सख्यात हैं ॥१४५॥ मनःपर्ययज्ञानियों में प्रमत्त से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक जीव सख्यात हैं ॥१४६॥ केवलज्ञानियों में सयोगिकेवली और अयोगिकेवली जीव सामान्यकथन के समान हैं ॥१४७॥

इति ज्ञानमार्गणा

संयममार्गणा से सामान्य संयमियों में प्रमत्त से लेकर अयोगिकेवली गुणस्थान तक के जीव प्रत्येक गुणस्थान में सख्यात

हैं ॥१४८॥ सामायिक और छेदोपस्थापन जीवों में प्रमत्त से लेकर अनिवृत्तिकरण उपशमक और क्षपक गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में संख्यात हैं ॥१४९॥ परिहार विशुद्धि में प्रमत्त और अप्रमत्त जीव संख्यात हैं ॥१५०॥ सूक्ष्मसांपराय में सूक्ष्मसांपरायिक उपशमक और क्षपक जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१५१॥ यथाख्यात में ग्यारहवें, बारहवें, तेरहवें, और चौदहवें गुणस्थानवर्ती जीवों का प्रमाण सामान्य कथन के समान है ॥१५२॥ संयतासंयत जीव पल्य के असंख्यातवें भाग हैं ॥१५३॥ असंयतों में मिथ्यादृष्टि से लेकर असंयत गुणस्थान तक जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१५४॥

इति संयममार्गणा

दर्शनमार्गणा से चक्षुदर्शनी जीवों में मिथ्यादृष्टि जीव असंख्यात हैं ॥१५५॥ कालकी अपेक्षा असंख्यातासंख्यात अवसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे होते हैं ॥१५६॥ क्षेत्र की अपेक्षा सूच्यंगुल के संख्यातवें भाग के वर्गरूप प्रतिभाग से जगत्प्रतर पूरा होता है ॥१५७॥ सासादन से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में सामान्य कथन के समान हैं ॥१५८॥ अचक्षुदर्शनियों में मिथ्यादृष्टि से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१५९॥ अवधिदर्शनी जीव अवधिज्ञानियों के समान हैं ॥१६०॥ केवलदर्शनी जीव

केवलज्ञानियों के समान है ॥१६१॥

इति दर्शनमार्गणा

लेश्यामार्गणा में कृष्ण, नील और कापोत लेश्यावाले जीवों में मिथ्यादृष्टि से लेकर असंयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में सामान्य कथन के समान है ॥१६२॥ तेजोलेश्या वाले जीवों में मिथ्यादृष्टि जीव ज्योतिषीदेवों से कुछ अधिक हैं ॥१६३॥ सासादन से लेकर संयतासंयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में पल्य के असंख्यातवें भाग हैं ॥१६४॥ प्रमत्त और अप्रमत्त जीव संख्यात हैं ॥१६५॥ पद्मलेश्यावालों में मिथ्यादृष्टि जीव संज्ञी पंचेन्द्रिय तिर्यंच योनिमती जीवों के संख्यातवें भाग हैं ॥१६६॥ सासादन से लेकर संयतासंयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में पल्य के असंख्यातवें भाग हैं ॥१६७॥ प्रमत्त और अप्रमत्त जीव संख्यात हैं ॥१६८॥ शुक्ललेश्यावालों में मिथ्यादृष्टि से लेकर संयतासंयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में जीव पल्य के असंख्यातवें भाग प्रमाण हैं। इन जीवों के द्वारा अन्तर्मुहूर्त काल से पल्य पूरा होता है ॥१६९॥ प्रमत्त और अप्रमत्त जीव संख्यात हैं ॥१७०॥ अपूर्वकरण से लेकर सयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में सामान्य कथन के समान हैं ॥१७१॥

इति लेश्यामार्गणा

भव्यमार्गणा से भव्य मिथ्यादृष्टि से लेकर अयोगिकेवली

गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में जीव सामान्य कथन के समान हैं १७२॥ अभव्य जीव अनन्त हैं ॥१७३॥

इति भव्यमार्गणा

सम्यक्त्वमार्गणा से सम्यग्दृष्टियों में असयत से लेकर अयोगिकेवली गुणस्थान तक जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१७४॥ क्षायिक सम्यग्दृष्टियों में असयत जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१७५॥ सयतासयत से लेकर उपशान्तकषाय गुणस्थान तक सख्यात हैं ॥१७६॥ चारों क्षपक और अयोगिकेवली जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१७७॥ सयोगिकेवली जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१७८॥ वेदक में असयत से लेकर अप्रमत्तसयत गुणस्थान तक जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१७९॥ उपशम में असयत और सयतासयत जीव सामान्य कथन के समान हैं ॥१८०॥ प्रमत्त से लेकर उपशान्त कषाय गुणस्थान तक जीव सख्यात हैं ॥१८१॥ सासादनसम्यग्दृष्टि जीव पल्य के असख्यातवें भाग हैं ॥१८२॥ सम्यग्मिथ्यादृष्टि जीव पल्य के असख्यातवें भाग हैं ॥१८३॥ मिथ्यादृष्टि जीव अनन्तानन्त हैं ॥१८४॥

इति सम्यक्त्व मार्गणा

सैनीमार्गणा से सैनियों में मिथ्यादृष्टि जीव असख्यात हैं ॥१८५॥ सासादन से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में सामान्य कथन के समान हैं ॥१८६॥ असैनीजीव अनन्त हैं ॥१८७॥ काल की अपेक्षा अनन्तानन्त

अपसर्पिणियों और उत्सर्पिणियों के द्वारा पूरे नहीं होते हैं ॥१८८॥ क्षेत्र की अपेक्षा अनन्तानन्त लोक प्रमाण हैं ॥१८९॥

॥८८॥ इति संज्ञीमार्गणा ॥

आहारमार्गणा में आहारकों में मिथ्यादृष्टि से लेकर सयोगिकेवली-गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान में जीव सामान्यकथन के समान हैं ॥१९०॥ अनाहारकों में मिथ्यादृष्टि, सासादनसम्यग्दृष्टि असंयतसम्यग्दृष्टि और सयोगिकेवली जीवों का प्रमाण कार्मणकाययोगियों के समान हैं ॥१९१॥ अयोगिकेवली जीव सामान्यकथन के समान हैं ॥१९२॥

इति आहारमार्गणा

* इति संख्याधिकार *

## अथ-क्षेत्राधिकार

भेदकथन सामान्य और विशेष की अपेक्षा दो प्रकार का है ॥१॥ सामान्यकथन से मिथ्यादृष्टि जीव सर्वलोक में रहते हैं ॥२॥ सासादन से लेकर अयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान तक के जीव लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥३॥ सयोगिकेवली जीव लोक के असंख्यातवें भाग में, अथवा लोक के असंख्यात बहुभागों में, अथवा सर्वलोक में रहते हैं ॥४॥

इति सामान्यकथन

विशेष गति मार्गणा से नरकगति मे, सामान्य नारकियों मे मिथ्यादृष्टि से लेकर असयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान के जीव लोक के असख्यातवें भाग मे रहते है ॥५॥ इसी प्रकार सातों पृथिवियों के नारकीजीव लोक के असख्यातवें भाग में रहते हैं ॥६॥ तिर्यंच गति में सामान्य, तिर्यंच मिथ्यादृष्टि जीव सर्वलोक में रहते हैं ॥७॥ सासादन से लेकर सयतासयत गुणस्थान तक के जीव लोक के असख्यातवें भाग मे रहते हैं ॥८॥ सामान्य पचेन्द्रिय तिर्यंच पचेन्द्रिय पर्याप्त और पचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिमती जीवों मे मिथ्यादृष्टि से लेकर सयतासयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान के जीव लोक के असख्यातवें भाग मे रहते हैं ॥९॥ पचेन्द्रिय तिर्यंच अपर्याप्त जीव लोक के असख्यातवें भाग मे रहते हैं ॥१०॥ मनुष्य गति मे सामान्य मनुष्य, मनुष्य पर्याप्त और मनुष्यनियों में मिथ्यादृष्टि से लेकर अयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान के जीव लोक के असख्यातवें भाग मे रहते हैं ॥११॥ सयोगिकेवली का क्षेत्र सामान्य कथन के समान ॥१२॥ लब्ध्य पर्याप्त मनुष्य लोक के असख्यातवें भाग मे रहते हैं ॥१३॥ देवगति मे सामान्य देव मिथ्यादृष्टि से लेकर असयत गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान के देव लोक के असख्यातवें भाग मे रहते हैं ॥१४॥ भवनवासी से लेकर ग्रैवेयक तक के देवों का क्षेत्र इसी प्रकार होता है ॥१५॥ अनुदिश से लेकर सर्वार्थसिद्धिविमान तक के असयतदेव लोक के असख्यातवें

भाग में रहते हैं ॥१७॥

इति गतिमार्गणा

सर्वसंसार के एकेन्द्रिय जीव सर्वलोक में रहते हैं ॥१७॥ द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय जीव और उन्हीं के पर्याप्त तथा अपर्याप्त जीव लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥१८॥ सामान्य पचेंन्द्रिय और पचेन्द्रिय पर्याप्त जीवों में मिथ्यादृष्टि से लेकर अयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थान के जीव लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥१९॥ सयोगिकेवलियों का क्षेत्र सामान्य कथन के समान है ॥२०॥ लब्ध्यपर्याप्त पचेन्द्रिय जीव लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥२१॥

इति इन्द्रियमार्गणा

सामान्य पृथ्वी, अप, अग्नि वायु के जीव और बादर, पृथ्वी, अप, तेज, वायु और प्रत्येक वनस्पति के अपर्याप्त जीव और सूक्ष्म पृथ्वी, अप, तेज, वायु के पर्याप्त और अपर्याप्त जीव सर्वलोक में रहते हैं ॥२२॥ पृथ्वी, अप, तेज, और प्रत्येक वनस्पति के बादर पर्याप्त जीव लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥२३॥ बादर वायुकायिक पर्याप्त जीव लोक के संख्यातवें भाग में रहते हैं ॥२४॥ वनस्पतिकाय और निगोद बादर सूक्ष्म के पर्याप्त और अपर्याप्त जीव सर्वलोक में रहते हैं ॥२५॥ सामान्य त्रसकायिक और त्रसकायिक पर्याप्त जीवों में मिथ्यादृष्टि से लेकर अयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक

गुणस्थानवर्ती जीव लोक के असख्यातवें भाग में रहते हैं ॥२६॥ सयोगिकेवली का क्षेत्र सामान्य कथन के समान हैं ॥२७॥ त्रसकायिक लब्ध्यपर्याप्त जीव लोक के असख्यातवें भाग में रहते हैं ॥२८॥

इति कायमार्गणा

योग मार्गणा की अपेक्षा सर्वमनोयोगी और सर्व वचनयोगियों मे मिथ्यादृष्टि गुणस्थान से लेकर सयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती जीव लोक के असख्यातवें भाग में रहते हैं ॥२९॥ काययोगियों में मिथ्यादृष्टि जीवों का क्षेत्र सर्वलोक है ॥३०॥ सासादन से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥३१॥ सयोग केवली का क्षेत्र सामान्य कथन के समान है ॥३२॥ औदारिक काययोगियों में मिथ्यादृष्टि जीवों का क्षेत्र सर्वलोक है ॥३३॥ सासादन से लेकर सयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती जीव लोक के असख्यातवें भाग में रहते हैं ॥३४॥ औदारिक मिश्रकाययोगियों में मिथ्यादृष्टि जीव सर्वलोक में रहते है ॥३५॥ सासादन, असयत और सयोगिकेवली जीव लोक के असख्यातवें भाग में रहते हैं ॥३६॥ वैक्रियिक काययोगियों में मिथ्यादृष्टि से लेकर असयत गुणस्थान तक के जीव लोक के असख्यातवें भाग में रहते हैं ॥३७॥ वैक्रियकमिश्र काययोगियों में मिथ्यादृष्टि, सासादन और असयत गुणस्थानवर्ती

जीव लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥३८॥ आहारकाययोगियों में और आहारमिश्रकाययोगियों में प्रमत्तसंयत गुणस्थानवर्ती जीव लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥३९॥ कार्माणकाययोगियों में मिथ्यादृष्टि जीव सर्वलोक में रहते हैं ॥४०॥ सासादन और असंयत जीव लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥४१॥ सयोगिकेवली लोक के असंख्यात बहुभागों में और सर्वलोक में रहते हैं ॥४२॥

इति योगमार्गणा

वेदमार्गणा की अपेक्षा स्त्रीवेदी और पुरुषवेदियों में मिथ्यादृष्टि से लेकर अनिवृत्तिकरण गुणस्थानतक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती जीव लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥४३॥ नपुंसकवेदी मिथ्यादृष्टि से लेकर अनिवृत्तिकरण गुणस्थानतक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती जीवों का क्षेत्र सामान्यकथन के समान है ॥४४॥ अपगतवेदी जीवों में अनिवृत्तिकरण अवेदभाग से लेकर अयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती जीव लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥४५॥ सयोगिकेवली का क्षेत्र सामान्यकथन के समान है ॥४६॥

इति वेदमार्गणा

कषायमार्गणा से क्रोधकषायी, मानकषायी, मायाकषायी और लोभकषायी जीवों में मिथ्यादृष्टियों का क्षेत्र सर्वलोक है ॥४७॥ सासादन से लेकर अनिवृत्तिकरण गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती जीव लोक के असंख्यातवें भाग

में रहते हैं ॥४८॥ विशेष बात यह है कि लोभकषायी जीवों में सूक्ष्मसाम्परायिक उपशमक और क्षपक जीव लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥४९॥ अकषायी जीवों में उपशान्तकषाय आदि चारों गुणस्थानों का क्षेत्र सामान्यकथन के समान है ॥५०॥

इति कषायमार्गणा

ज्ञानमार्गणा से कुमति और कुश्रुतज्ञानियों में मिथ्यादृष्टियों का क्षेत्र सर्व लोक है ॥५१॥ सासादन का क्षेत्र लोक का असंख्यातवां भाग है ॥५२॥ विभंगज्ञानियों में मिथ्यादृष्टि और सासादन गुणस्थानवर्ती जीव लोकके असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥५३॥ मतिश्रुत और अवधिज्ञानियों में असंयत से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती जीव लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥५४॥ मनःपर्ययज्ञानियों में प्रमत्तसंयत गुणस्थान से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती जीव लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥५५॥ केवल ज्ञानियों मे सयोगिकेवली का क्षेत्र सामान्य कथन के समान है ॥५६॥ अयोगिकेवली लोक के असंख्यातवें भाग रहते हैं ॥५७॥

इति ज्ञानमार्गणा

संयम मार्गणा से सामान्य संयत प्रमत्त से लेकर अयोगिकेवली गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती लोक के असंख्यातवें भाग में रहते हैं ॥५८॥ सयोगिकेवली का क्षेत्र सामान्य कथन के समान है ॥५९॥ सामायिक और छेदो-

पम्यायना प्रमत्तसयत गुणस्थान से लेकर अनिवृत्तिकरण गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती लोक के असग्व्यातवें भाग में रहते हैं ॥६०॥ परिहार विशुद्धि मे प्रमत्त और अप्रमत्त जीव लोक के असख्यातवें भाग मे रहते हैं ॥६१॥ सूक्ष्मसापरायिक में सूक्ष्म सापरायिक उपशमक क्षपक जीव लोक के असख्यातवें भाग में रहते हैं ॥६२॥ यथाख्यात मे उपशान्तकषाय से लेकर अयोगि केवली गुणस्थान तक चारों गुणस्थान वाले सामान्यवचन के समान हैं ॥६३॥ सयतासयत जीव लोक के असख्यातवें भाग में रहते हैं ॥६४॥ असयतों में मिथ्यादृष्टि का क्षेत्र सर्व लोक है ॥६५॥ सासादन सम्यग्मिथ्यादृष्टि और असयत जीव लोक के असख्यातवें भाग में रहते हैं ॥६६॥

इति सयममार्गणा

दर्शनमार्गणा से चक्षुदर्शनियों मे मिथ्यादृष्टि से लेकर क्षीण कषाय गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती जीव लोक के असख्यातवें भाग में रहते हैं ॥६७॥ अचक्षुदर्शनियों मे मिथ्यादृष्टि जीव सर्व लोक मे रहते हैं ॥६८॥ सासादन से लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान तक प्रत्येक गुणस्थानवर्ती जीव लोक के असख्यातवें भाग में रहते हैं॥६९॥ अवधिदर्शनी जीवों का क्षेत्र अवधिज्ञानियों के समान है ॥७०॥ केवलदर्शनी जीवों का क्षेत्र लोक का असख्यातवां भाग, लोक का असख्यात बहुभाग और सर्व लोक है ॥७१॥

इति दर्शनमार्गणा

लेश्यामार्गणा से कृष्ण, नील और कापोत लेश्या वाले

